बलि—सो तो है ही। मैं अकेला सम्पूर्ण आर्यों को मारकर भगा सकता हूँ।

पयोमुख—और मुझसे पूछो तो ये लोग तो मेरा आहार हैं।

बल—आहार तो हम सभी के हैं।

विश्वकर्मा—(बड़े-बड़े दाँतों पर जीभ फेरती हुई जिसमें मांस के टुकड़े लगे हुे तथा रुधिर होठों से बाहर निपट पया है) कुमाया तू तो जानती होगी उष्ण रुधिर में कितना आनन्द है। गट गट आहा!

कुमाया—उस दिन मैं आर्यों के बालक को पकड़ लाई। आह वाह, कितना आनन्द मिला।

बल—हाँ, तो मैं यह कह रहा था, यह हमारा देश है।

वासुकि—यह तो दो बार हो चुका कि यह हमारा देश है।

चिम्म—यदि बल सहस्र बार कहे तो भी यह हमारा देश ही रहेगा। क्यों वासुकि कहते क्यों नहीं? (वासुकि चिम्म का हाथ दबा देता है)।

बलि—हाँ, तो तो मैं कहता हूँ। आगे क्या हुआ?

वासुकि—होना क्या था? यह सब होने के लिए ही तो हम एकत्र हुए हैं। (पयोमुख से) उस दिन तुम से मैंने यही तो कहा था, कि आर्य हमारे शत्रु हैं।

बल—यह हमारा क्या है बलि, कि हम देश से शत्रु को निकाल दें।

बलि—(सिर खुजलाकर) न जाने क्या है?

वासुकि—कर्तव्य।

बल—हाँ, कर्तव्य है, कर्तव्य। हमको सेना एकत्र करके उन पर आक्रमण कर देना चाहिए।

एक—अभी।

दूसरा—अभी नहीं रात्रि को।

बल—हाँ आज रात्रि को। अब लोग बतावें कि उनके पास कितने दास हैं।

बलि—हम लोग दास नहीं हैं। दास कहना हमारा अपमान है।

यातुधान कहो।

धूम्रमुख—राक्षस क्यों नहीं कहते? मुझे तो राक्षस अच्छा लगता है।

शंबर—मुझसे भी कुछ पूछोगे या अपनी ही कहोगे?

धूम्रमुख—तू अभी बच्चा है। अच्छा कह, क्या कहता है?

शंबर—(क्रोध में) फिर वही। मैं कहता हूँ (एकदम झपटकर धूम्रमुख को उठाकर पटक देता है। हस्त-मुंखी स्त्रियाँ दोनों शंबर से लिपटकर नोचती काटती हैं। राक्षस दोनों को छुड़ा देते हैं।)

सब—हाँ, भाई हम लोग दास नहीं हैं। यह आर्यों का दिया हुआ है।

शंख—आज से हम राक्षस हैं, दास नहीं।

एक—मुझे तो 'यातुधान' अच्छा लगता है।

दूसरा—मुझे 'दैत्य'।

तीसरा—मुझे 'दानव'।

बल—हमको एकत्र होकर संग्राम करना चाहिए।

वृष—क्या उत्तर दें?

वासुकि—अवश्य।

सब—अवश्य, अवश्य।

एक—भाई वासुकि बड़ा बुद्धिमान् है।

वासुकि—यह सत्य है कि हमारी और तुम्हारी दो जातियाँ हैं। हम इस देश के प्राचीन निवासी हैं। फिर भी हम दोनों का उद्देश्य एक ही है।

एक—(आश्चर्य में भरकर) बड़े-बड़े शब्द याद हैं वासुकि!

दूसरा—मैंने नहीं सुना क्या कहा?

त्रिमूर्धा—उद्देश्य। नहीं समझा। मूर्ख जो हुआ।

वासुकि—मेरे पास दो सहस्र व्यक्ति हैं जो आपके युद्ध प्रारम्भ करते ही सहायता के लिए निकल आवेंगे।

बल—ठीक है।

वासुकि—यह निश्चय करो कि जब तक आर्यों को सिन्धु नदी के उस पार नहीं निकाल दिया जाता तब तक हम लोग बराबर युद्ध करते रहेंगे।

सब—अवश्य।

बल—वैसे तो हम स्वतन्त्र हैं। आज यहाँ कल वहाँ। निराधार हैं हम लोग।

वासुकि—यदि तुम्हारी सहायता से हमने आर्यों को पराजित कर दिया तो पर्याप्त सोमरस, असंख्य परिमाण में नर-मांस तुमको प्राप्त होगा।

[ सब सोमरस का नाम सुनते ही आनन्द में झूमने लगते हैं ]

सब—हम लोग अवश्य लड़ेंगे। हमको तो आर्यों के नाम से (एक दूसरे का मुंह देखकर) क्या है?

एक—न जाने।

दूसरा—वासुकि से पूछो।

वासुकि—द्वेष।

सब—हाँ द्वेष है। उनके ईश्वर से, उनके यज्ञ से, उनके देवताओं से। उनसे।

वासुकि—( खड़ा होकर ) बन्धुओ, यह हमारे जीवन-मरण का प्रश्न है। हम तुम्हारी सहायता चाहते हैं। हमें विश्वास है तुम लोग हमारी सहायता करोगे। वस्तुतः तुमको भ्रम है कि आर्य लोग तुमको दास कहते हैं। दास वे हमको कहते हैं। उन्होंने हमारे व्यक्तियों को पकड़कर उन्हें दास बनाया है। उनसे सब प्रकार का काम लेते हैं। हमारा कर्तव्य होगा कि हम 'दास' नाम को मिटाकर वास्तविक नाम द्रविड़ रखें। हम लोग द्रविड़ हैं। दास नहीं। ( बैठ जाता है )

शंबर—हम युद्ध करेंगे। युद्ध करना हमारा कार्य है। आर्यों को पराजित करना भी। वही करेंगे। हम नमुचि, त्वष्टा, अर्बुद, स्वर्भानु, पिप्रु की सन्तान हैं। हमारा धर्म कोई नहीं। हम दानव हैं, राक्षस हैं।

हिडिम्बा—आर्यों के यज्ञों का नाश कर दो। उनको खा जाओ।

कपाला—उठो! हमें उनसे कोई द्वेष नहीं है किन्तु वे हमारे आहार हैं। आहार से किसी को द्वेष नहीं होता। मैं भूखा हूँ। उनके खेतों का नाश कर दूँगी।

विरूपा—मैं नाना रूप धरकर उनको दुखी करूँगी।

सब—हम वासुकि की सहायता करेंगे।

बल—मेरे पास दो सहस्र राक्षस हैं।

पुलोमन—मेरे साथ पचास।

त्रिमर्दा—मेरे साथ दस।

शंबर—मेरे साथ एक सहस्र।

दंभ—मेरे साथ पाँच सौ।

बल—ठीक है। हमको युद्ध करना होगा। हम युद्ध करेंगे। मेरे मित्र किलात और आकुलि हैं। वे हमारी सहायता करेंगे।

शंबर—एक बात और—हम राक्षसों को यज्ञ करते देखकर ही युद्ध का उत्साह होता है। इसलिए आर्यों के यज्ञ प्रारम्भ करते ही हम युद्ध करेंगे।

वातकि—क्या इससे पूर्व नहीं?

सब—नहीं। तुम बताओ वे लोग यज्ञ क्यों कर रहे हैं। हमारे पूर्वज यज्ञ के नाश करने वाले ही प्रसिद्ध हैं।

किलात—मैंने सुना है मनु एक बृहद् यज्ञ करने वाले हैं। वैसे साधारण यज्ञ तो वे लोग प्रतिदिन ही करते रहते हैं।

बल—हम उस यज्ञ को चाहते हैं जिसमें बलि हो, जिसमें सोम रस हो।

वासुकि—आप लोग उद्यत रहें मैं सूचना दूँगा। आप सब अपनी सेनाएँ तैयार रखें।

सब—हाँ अवश्य। (राक्षस इधर-उधर बिखर जाते हैं। वासुकि और किलात तथा उनके दूत जाते)

वासुकि—राक्षसों की सहायता से ही हम लोग आर्यों को पराजित कर सकते हैं।

मित्र—किन्तु ये तो कहते हैं कि यह हमारा देश है।

वासुकि—इनका देश कोई नहीं। और न ये एक जगह स्थिर ही रह सकते हैं। न इनका कोई धर्म है, न उद्देश्य। यह देश हमारा है, हमको यहाँ रहना है इसलिए आर्यों का नाश हमको अभीष्ट है, राक्षसों को नहीं, समझे? काम सिद्ध करना चाहिए।

मित्र—हाँ ठीक है। समझ गया।

## तीसरा दृश्य

[वसिष्ठ का आश्रम—ऋषि यज्ञशाला पर बैठे मंत्र मनन कर रहे हैं। उनके गोत्र के स्त्री-पुरुष अपना-अपना आसन बिछाये मग्न रहे हैं।]

एक ऋषि—ऋषिवर, सबसे प्रधान देवता कौन है तथा संसार का सुख किससे प्राप्त होता है?

दूसरा—अरे सभी प्रधान हैं। अपने अपने काम के लिए सभी तो प्रधान हैं।

[एक नया व्यक्ति आकर बैठ जाता है।]

वसिष्ठ—सभी देवता अपने अपने कार्य के लिए प्रधान हैं भाई! किन्तु अग्नि मुख्य है। देखो, एक मंत्र है जिसका अर्थ यह है—"हे तेजोमय अग्निदेव, तेरे ही कारण मनुष्यों को धन प्राप्त होता है। निर्धन मनुष्य भी तेरी उपासना करके सम्पन्न होते हैं। तेरी पूजा करनेवाले विद्वान् याचक सब देवताओं से धन और उनकी कृपा प्राप्त करते हैं।"[1]

एक—ठीक है ऋषिवर!

---

१ समर्तो अग्ने स्वनीक रेवान् मर्त्य य आजुहोति हव्यम्।
स देवता वसुवनिं दधाति यं सूरिरर्थी पृच्छमान एति॥
—ऋ० ७ । १ । २१

वसिष्ठ—हम लोगों का ओर से युद्ध करनेवाले इन्द्र हैं। इन्द्र महान् शक्ति हैं वृत्र का नाश करनेवाले इन्द्र!

आगन्तुक—यातुधान कौन हैं महाराज?

वसिष्ठ—( आगन्तुक को देखकर संशय से ) यातुधान, यातुधान राक्षस हैं। यज्ञ में विघ्न डालने वाले। तुम कौन हो?

आगन्तुक—एक जिज्ञासु हूँ।

एक ऋषि—जो कुछ पूछो न? देखो ऋषि बड़े ज्ञानी हैं।

आगन्तुक—विश्वामित्र के नाम के व्यक्ति कहते हैं—वसिष्ठ ठीक मंत्र-द्रष्टा नहीं हैं। यह बात कहाँ तक ठीक है?

दूसरा ऋषि—मूर्ख है मूर्ख।

तीसरा—कोई बात नहीं है सुदास पहले विश्वामित्र से यज्ञ कराते थे अब पिछले दिनों उन्होंने ऋषि के पुत्र शक्ति से यज्ञ कराया।

चौथा—ऋषि की महत्ता का तो इसी से परिचय हो जाता है कि शक्ति ने पाराशुम्न के यहाँ सोमरस पान करते हुए इन्द्र को मंत्रों के बल से सुदास के यज्ञ में बुला लिया।

पाँचवाँ—मंत्र का मान है भाई! जिसमें शक्ति होगी वही तो कुछ करके दिखा सकेगा। क्यों न विश्वामित्र ने सुदास को रोक लिया।

पहला—स्पष्ट है कि वसिष्ठ ऋषि विश्वामित्र से ऊँचे हैं।

दूसरा—ऊँचे ही नहीं ज्ञानी भी। ऋग्वेद के संपूर्ण सप्तम मण्डल के मंत्र इन्हीं पूज्य ऋषि ने देखे हैं।

आगन्तुक—यह तो ठीक है किन्तु न जाने क्यों वसिष्ठ को यातुधान कहते हैं।

पहला—( एकदम उठकर ) चुप! दूर हो!

दूसरा—कौन है तू?

तीसरा—कोई भी हो जो हमारे ऋषि की निन्दा करता है वह वध के योग्य है। (वह भागता है—यातुधान यातुधान कहता हुआ। लोग दौड़कर पकड़ लेते हैं। वसिष्ठ क्रोध से भर जाते हैं। थर-थर काँपने लगते हैं।)

पहला—( पकड़कर ऋषि के सामने करते हुए ) जो आज्ञा हो इसको दण्ड दिया जाय ?

दूसरा—तुम कौन हो ?

आगन्तुक—मैं आर्य हूँ। विश्वामित्र के गोत्र में रहता हूँ, उन्हीं से मुझे ज्ञात हुआ कि आप यातुधान हैं। विश्वामित्र के एक भक्त ने मुझसे कहा कि वशिष्ठ के सामने जाकर उन्हें 'यातुधान' कहो तो तुम्हें यज्ञ अवशिष्ट सोमरस पान कराया जायगा। मैं चला आया।

वशिष्ठ—( क्रोध से कुश-जल हाथ में लेकर ) सुनो, मेरे आदि गोत्रज वशिष्ठ पर किसी ने दोष लगाया था। उस समय उन्होंने जो उत्तर दिया वह सुनाता हूँ किन्तु उसका फल तुमको भोगना पड़ेगा।

आगन्तुक—क्षमा करें महाराज! ऐसा न कीजिए। ( हाथ जोड़ता है। )

वशिष्ठ—यदि मैं वशिष्ठ यातुधान ( राक्षस ) हूँ तो आज ही मर जाऊँ। यदि मैंने राक्षस होकर हिंसा की हो तो भी आज ही मर जाऊँ। यदि ऐसा नहीं है तो जो दुर्जन मुझे यातुधान कहता है उसके दस पुत्रों का नाश हो।[1]

आगन्तुक—( हाथ जोड़कर चरणों पर गिरता हुआ ) क्षमा कीजिए! मुझे तो उन दुष्टों ने बहकाया है। मैं नहीं जानता था। क्षमा कीजिये!

[ मंत्र के प्रभाव से एक शक्ति-सी निकलती है और विश्वामित्र गोत्र की तरफ चली जाती है। ]

शाप व्यर्थ नहीं हो सकता। इसका फल तुमको भोगना ही पड़ेगा।

( आगन्तुक गिड़गिड़ाता है। वशिष्ठ का क्रोध धीरे-धीरे शान्त

---

१ अद्या मुरीय यदि यातुधानो अस्मि यदि वायु स्ततप पूरुषस्य।
अधा स वीरैर्दशभिर्वियूया यो मा मोघं यातुधानेत्याह ॥
—ऋ० ७, १०४, १५

होता है। आगन्तुक दुःखी होकर चला जाता है ]

एक—ऐसा समझो मुनि का प्रताप! अब यह शाप व्यर्थ न होगा।

[ एक व्यक्ति का प्रवेश ]

नया व्यक्ति—( वसिष्ठ से ) मुनिवर! शक्ति को न जाने किसने मार डाला है?

सब—हैं! क्या हुआ, कैसे हुआ? सम्भवतः यह भी विश्वामित्र के दलवालों का काम होगा।

वसिष्ठ—( घबराकर ) कहाँ है शक्ति?

नया व्यक्ति—यहाँ से पश्चिम की दिशा में एक कोस पर वन में महावट के नीचे, महाराज!

वसिष्ठ—चलो देखूँ तो। मुझे पहले ही सन्देह था। सुदास के यहाँ यज्ञ कराने के फलस्वरूप ही यह अनर्थ हुआ है। न जाने क्यों घमंड बढ़ रहा है विश्वामित्र के गोत्र को? ( क्रोध में भरकर ) मैं इसका बदला लूँगा—मैं विश्वामित्र के गोत्र का नाश कर दूँगा। ( वसिष्ठ शीघ्रता से लोगों के साथ चले जाते हैं। सब लोग थोड़ी देर चुप रहने के बाद )

पहला—बड़ा अनर्थ हो गया। मैं तो उसी समय कह रहा था कि सुदास के यहाँ शक्ति को नहीं जाना चाहिए। देखो, यह विश्वामित्र के दल का काम है, हम उनको दण्ड देंगे।

दूसरा—किसे यह विदित था कि ऐसा होगा!

तीसरा—ठीक बात नहीं। यदि वसिष्ठ मन्त्र द्रष्टा हैं तो विश्वामित्र भी कम नहीं हैं। वे भी तो मंत्र द्रष्टा हैं। इसके अतिरिक्त वे सुदास के पुरोहित हैं। क्या कोई पुरोहित यह स्वीकार करेगा कि उसका यजमान दूसरे से यज्ञ कराये। मुझे तो भाई, यह विश्वामित्र के दलवालों का काम ठीक पड़ता है।

चौथा—तुम विश्वामित्र को ही क्यों दोष देते हो! पाराद्युम्न का भी तो यह काम हो सकता है। निश्चय है कि पाराद्युम्न के यज्ञ में सोम-पान

करते हुए इन्द्र को मन्त्र द्वारा बुलाना अनुचित ही हुआ है।

[ अरुन्धती का प्रवेश ]

माता शक्ति का समाचार तुमने सुना!

अरुन्धती—हाँ सब सुन चुकी हूँ। मैंने पहले ही सुदास के यहाँ यज्ञ में शक्ति के पुरोहित बनने का विरोध किया था। पर कोई सुने तब न! वशिष्ठ ने स्वयं शक्ति को उत्साहित करके भेजा। जो भी हो मैंने उस कार्य का उस समय भी विरोध किया था और अब भी करती हूँ। जो बात सत्य है अन्याय है, उसका विरोध करना चाहिए। मुझे इसका कम दुख नहीं है। (आँसू पोंछती है)

पद्मा—माता, तो क्या आपको पुत्र की मृत्यु का कोई शोक नहीं है?

अरुन्धती—मनुष्य को सदा न्याय का पक्ष पालन करना चाहिए। हम लोग वैदिक हैं। यदि हम अन्याय-पथ पर चलेंगे तो हमारी सन्तान की क्या अवस्था होगी पिशुन?

पद्मा—किन्तु मैं विश्वामित्र के दलवालों को दण्ड अवश्य दूँगा। (जाता है)

[ शाश्वती का प्रवेश ]

शाश्वती—आर्यों का गौरव इसी में है कि न्याय का पालन करें। मैं अभी वशिष्ठ से शक्ति के सम्बन्ध में सुनकर आई हूँ। मैंने वशिष्ठ से कहा कि आपने एक पुरोहित के होते शक्ति को पुरोहित बनाकर भेजा ही क्यों?

अरुन्धती—यही तो मैं भी कह रही हूँ बहन?

शाश्वती—आज मैंने मनु से कहा है कि वे इस सम्बन्ध में नियम बनावें। यह प्रथा ठीक नहीं है। इसमें आर्यों की ही हानि है। इस समय हमारे सामने आर्यों की रक्षा का ही केवल प्रश्न नहीं है समाज के निर्माण का भी प्रश्न है। मुख्य समाचार यह है कि शक्ति को साधारण चोट आई है।

अरुन्धती—(हर्ष से) यह अच्छा हुआ। हाँ ठीक है बिना नियम के हम लोग रह ही नहीं सकते।

चौथा—तो जो कुछ वह बताते हैं वैसा क्यों नहीं करते?

दूसरा—पर पदों में तो संक्षेप रूप से सभी कुछ है, विस्तार तो हमीं को करना होगा।

अरुन्धती—मेरा तात्पर्य है, पद में कहा—'एक साथ मिलकर चलो एक-सा विचार करो, एक प्रकार के मन बनाओ जिससे न हो।

सरस्वती—ये तो नियम हैं। जब इनका भंग होगा तब नियम बनेंगे।

तीसरा—कैसे।

अरुन्धती—जैसे रोगों को लो। हमको साधारणतया जीवन के स्वास्थ्य प्राप्त हुआ है, रोग नहीं मिले। रोगों की उत्पत्ति स्वास्थ्य नियमों का ठीक न पालन करने से होती है। ऐसी अवस्था में रोग की के नियमों में असावधानी की क्रिया है।

सरस्वती—हमें उन असावधानों को दूर करना होगा। व्यवस्था ऐसी होनी चाहिए कि रोग न हों। तुमने आज एक बात सुनी बहन?

अरुन्धती—क्या?

पहला—क्या कोई नया समाचार है?

सरस्वती—वह अपाला देवी हैं न? उनका रोग दूर हो गया।

अरुन्धती—(आश्चर्य से) कैसे, कैसे? वह तो बिचारी बहुत दुखी थी। उस दिन नदी-तट पर मैंने उन्हें देखा तो मुझे उनकी अवस्था से बड़ा दुख हुआ। उनके पति ने भी तो उनको त्याग दिया था।

सरस्वती—हाँ, पति क्या करते? चारा तो नहीं था, वे स्वयं दुखी होकर अपने पिता के घर चली आई थीं।

अरुन्धती—तो क्या पति ने उनको नहीं खोजा था?

सरस्वती—नहीं, तुम तो जानती हो, निरपराध स्त्री का त्याग आर्यों

का नियम नहीं है। उस दिन मनु के पास अपाला और उनके पति पहुँचे तो अपाला के रोग को देखकर, मनु ने कहा—'तुम दोनों अलग रहो। कहीं ऐसा न हो कि यह रोग फैलकर संतति को दुःख दे।' बस, उसी दिन से अपाला पिता के घर आकर रहने लगीं।

सरस्वती—अपाला स्वयं क्या कम विदुषी हैं! इस समय जो मंत्रद्रष्टा ऋषि कन्याएँ हैं उनमें ज्ञान की दृष्टि से वे किसी से कम नहीं हैं। उस दिन विश्ववारा लोपामुद्रा और रोमशा के साथ उनका शास्त्रार्थ सुनकर मैं तो मुग्ध हो गई। अच्छा, भला उनका रोग किस तरह दूर हुआ?

भगवती—निराहार रहने एवं केवल सोम-पान से। पाँच दिन हुए रोग से अत्यन्त पीड़ित होने पर वे चुपचाप नदी-तट पर चली गईं। वहाँ सोम-पान करती इन्द्र का आराधन करने लगीं। एक दिन स्वयं इन्द्र आ गये। अपाला को दाँतों से सोमवल्ली को चबाते देखकर कहा—क्या चबाती हो? अपाला ने इन्द्र को न पहचानकर कहा—सोमवल्ली! इन्द्र जब जाने लगे तब अपाला ने पूछा—क्या तुम भी सोमवल्ली का पान करोगे? इन्द्र ने हँसकर स्वीकृति दी। तब अपाला ने बहुत सी सोमवल्ली लता का रस निकालकर इन्द्र को पिलाया। इन्द्र रस पीकर प्रसन्न हुए और बोले—क्या चाहती हो? इस पर उन्होंने तीन वर माँगे। प्यारी बहन, अपालादेवी कितनी बुद्धिमती निकलीं!

सरस्वती—क्या-क्या थे वे वर?

तीसरी—देखा, बुद्धिमान कैसे काम निकालते हैं!

भगवती—एक तो यह था कि मेरे पिता के सिर की गंज ठीक हो जाय। दूसरा यह कि उनके ऊसर खेत उर्वर हो जायँ। तीसरा यह कि मेरा चर्म रोग दूर हो जाय।

सरस्वती—अच्छा तो क्या सब ठीक हो गया?

भगवती—हाँ, इन्द्र ने अपने रथ के छिद्र से उनके शरीर को तीन बार खींचा। इससे उनके शरीर का चर्म छिल गया। त्वचा के टुकड़े टूट टूटकर गिरने लगे। तीसरी बार मैं उनका औषधि द्वारा शरीर ठीक

पहला—तुम न सुनते हो न देख ही सकते हो। मैं कहता हूँ तुम में कुछ भी बुद्धि है? ये स्त्रियाँ हमारे लिए व्यवस्था तथा हमारे समाज का निमाण करती हैं और तुम गोंगा बने देखते रहते हो।

दूसरा—तो तुमने कौनसा युद्ध जीत लिये?

प्रजावती—हम लोग युद्ध को रोकना चाहती हैं जिससे युद्ध न हो और सब लोग सुख-शान्ति से रह सकें। देखो न, हमारी बनाई हुई व्यवस्था हो जाती तो आज शक्ति का यह समाचार न सुनना पड़ता?

सरस्वती—मेरा विश्वास है देवता तुम्हारी सहायता अवश्य करेंगे।

प्रजावती—मैं जीवन में पहले विश्वास करती हूँ देवता में पीछे।

सरस्वती—और मैं देवता में प्रथम और जीवन में पीछे।

[ श्रद्धा और इडा का प्रवेश ]

श्रद्धा—और मैं दोनों में विश्वास करती हूँ।

इडा—तुम सब भ्रम में हो। मैं अपने में विश्वास करती हूँ। क्योंकि मुझसे पृथक कुछ भी नहीं है। हाँ, मैं तुम्हें यह समाचार देने आई थी कि पिता एक महान् यज्ञ कर रहे हैं

सरस्वती—यज्ञ! यज्ञ तो अच्छी बात है इडा।

प्रजावती—बहन, यही तो आर्यों का एक पवित्र पर्व है जिसमें सब दूर और निकट के लोग सम्मिलित हो सकते हैं।

इडा—पिता ने यज्ञ की वेदी के नियम, ब्रह्मा, होता, ऋत्विक आदि की व्यवस्था भी की है। वे सब प्रक्रियायें इसी समय निर्धारित होंगी।

प्रजावती—सामाजिक विधानों के सम्बन्ध में भी इसी अवसर पर कुछ निर्णय होना चाहिए इडा?

सरस्वती—तुम धन्य हो बहन! मैं जाते ही वशिष्ट को तुम्हारा सन्देश दूँगी। भला यज्ञ कब प्रारम्भ होगा? क्या सब गोत्र-गुरु सम्मिलित होंगे?

इडा—आज से चतुर्थ सूर्योदय को। हाँ, सभी को मैं निमन्त्रण दे

रही है। यही पिता की आज्ञा है।

सब—हम भी यज्ञ में सम्मिलित होंगे।

इला—अवश्य। आप सब स्त्री-पुरुषों बालकों, युवा, वृद्धों को निमन्त्रण है।

[ वशिष्ठ का शक्ति के साथ प्रवेश। सब का हर्ष-प्रकाश ]

अरुन्धती—( शक्ति माता को प्रणाम करता है। माँ उसका सिर चूमती है ) आ गये पुत्र! न जाने किसने तुम्हारे सम्बन्ध में मिथ्यापवाद फैला दिया!

शक्ति—हाँ माता।

वशिष्ठ—मिथ्यापवाद नहीं, एक तरह सत्य ही था।

सब—यह ईश्वर की कृपा है कि शक्ति सकुशल लौट आये। (हर्ष प्रकाश)

वशिष्ठ—वस्तुतः वही विश्वामित्र के दल का व्यक्ति था। उसी ने शक्ति को मारा था। वह तो शक्ति को अधमरा करके छोड़ गया था। किन्तु मेरे पहुँचने के पूर्व ही श्यावाश्व ने सोम-पान तथा औषधि प्रयोग द्वारा इसे स्वस्थ कर दिया था। ( शक्ति निर्बलता के कारण थका-सा दीख पड़ता है )

अरुन्धती—अच्छा वत्स, मुझे अभी शक्ति की देखभाल करनी है।

वशिष्ठ—तुम इला, शश्वती! कोई समाचार है?

अरुन्धती—हमको भीतर चलना चाहिए वशिष्ठ! मैं सब समाचार वहाँ सुना दूँगी। चलो।

[ सब चले जाते हैं ]

## चौथा दृश्य

[ मनु का आश्रम—यज्ञ की वेदी के चारों ओर संभ्रान्त ऋषि ऋषिकाएं तथा आर्य स्त्री-पुरुष एकत्रित हैं। कोई कुशासन पर, कोई मृगछाला पर, कोई जटिल कोई मुण्डित कोई वल्कल वस्त्र पहने और कोई किसी वेष में है। सबके मुख पर गौरव का तेज है। वात्सल्य और परम विश्वास अवस्था को ढके हुए हैं। जो मनुष्य बैठे हैं उनमें मुख्य ये हैं—मनु कण्व भृगु अत्रि वसिष्ठ, विश्वामित्र अगस्त्य अंगिरा, वामदेव गृत्समद आदि। स्त्रियों में लोपामुद्रा, अपाला, घोषा, विश्ववारा शाश्वती इडा शची वाक् श्रद्धा सरस्वती आदि। इनके पीछे ऋषियों के पुत्र और ऋषि-पत्नियाँ।

यज्ञ की वेदी को वंदनवारों से सजाया गया है। पास ही ऋषियों के बालक-बालिकाएं खेल रहे हैं जो कभी-कभी दिखाई पड़ जाते हैं केवल नेपथ्य से उनकी आवाज आती है। इधर यज्ञ की वेदी की अन्तिम आहुति के साथ यज्ञ समाप्त होता है। सब लोग बैठ जाते हैं। ][1]

मनु—(उठकर) बन्धुओ! इस यज्ञ में आपने देखा होगा कि मैंने कुण्डों की विधि और बैठन का क्रम निर्धारित किया है। ब्रह्मा, उद्गाता, अध्वर्यु और होता। इस प्रकार यज्ञ का क्रम बाँधा गया है। यज्ञ आर्यों का प्रधान धर्म-कार्य है। इससे न केवल देवता ही प्रसन्न होते हैं, हम लोग भी संगठित होते हैं। जो प्रातः सायंकाल हम यज्ञ करते हैं उसके अतिरिक्त

---

१ इस दृश्य के आरम्भ से पूर्व जब कि यवनिका उठेगी 'स्वाहा स्वाहा स्वाहा स्वाहा की लहर उठकर ध्वनि आती रहेगी। कुछ लोग मंत्र भी पढ़ते रहेंगे। लगभग पाँच मिनिट तक इधर इस प्रकार की ध्वनि होती रहेगी जिसमें स्त्री-पुरुषों की ध्वनि सम्मिलित होगी। पर्दे के प्रारंभ में लोग अपनी-अपनी मृगछाला कुशासन लेकर बैठते दिखाई देंगे। स्त्रियाँ पूर्व की ओर पश्चिम बाँये दक्षिण और उत्तर को और ऋषि लोग। पश्चिम का भाग खाली।

इसमें ऋतुओं के अनुसार नैमित्तिक यज्ञ भी करने होंगे जिसमें सम्पूर्ण गोत्र के व्यक्ति एकत्र हो सकें। (बैठ जाते हैं)

दक्षि—यज्ञ की यह प्रक्रिया ठीक है किन्तु यह संगठनात्मक किस तरह है। यह मेरी बुद्धि में नहीं आया।

इडा—नैमित्तिक यज्ञों के द्वारा आय लोग एकत्र होंगे तो उनको यज्ञ के पश्चात अपनी परिस्थिति पर विचार करने का अवसर मिलेगा।

वसिष्ठ—तो क्या ये यज्ञ प्रत्येक व्यक्ति को आवश्यक होंगे!

मनु—हाँ, जो कर सके।

वसिष्ठ—दक्षिणा कौन देगा?

मनु—जो यज्ञ करायेगा।

वसिष्ठ—हम लोगों का इतना सामर्थ्य कहाँ कि नैमित्तिक यज्ञ करें।

मनु—इसके लिये हमको जाति में भेद बनाना होगा।

सब—(आश्चर्य से) भेद, भेद क्या होगा?

मनु—आपको ज्ञात है हमको न केवल यज्ञ ही करना है समाज का निर्माण भी करना है। समाज के निर्माण के लिए वेदों के बताए हुए मार्ग के अनुसार ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य के वर्गों की व्यवस्था करनी होगी।

सब—आश्चर्य है!

मनु—ब्राह्मण यज्ञ करावेंगे, वैदिक पद्धति का प्रचार करेंगे और यज्ञ की दक्षिणा द्वारा अपना निर्वाह करेंगे। क्षत्रिय देश की रक्षा करेंगे। ब्राह्मणों द्वारा सम्पादित यज्ञ का प्रचार करेंगे।

विश्वामित्र—और वैश्य?

मनु—वे व्यवसाय की उन्नति करेंगे। गायों की रक्षा, यह नमाय, खेत वृद्धि का कार्य करेंगे। इस समय भी सुदास आदि यज्ञ-प्रेमी हैं।

विश्वामित्र—इनमें सबसे ऊँचे ब्राह्मण होंगे?

मनु—सभी अपने-अपने कार्य में ऊँचे होंगे।

वसिष्ठ—पर मर्यादा में तो ब्राह्मण ही ऊँचे होंगे न? यह तो

स्वाभाविक है।

मनु—हमको जहाँ ब्राह्मणों की आवश्यकता है वहाँ क्षत्रियों की भी। वैश्यों और शूद्रों की भी। ऋषि विश्वामित्र किसी समय क्षत्रियत्व को श्रेष्ठ समझते थे।

विश्वामित्र—किन्तु अब तो मैं ब्राह्मण हूँ।

मनु—आपको ब्राह्मण होने से कौन रोकता है। मैं तो समाज की व्यवस्था के सम्बन्ध में कह रहा हूँ।

सब—किसी को भी क्षत्रिय, वैश्य बनना स्वीकार न होगा। हम ब्राह्मणत्व को छोड़ नहीं सकते।

इड़ा—तब हम भी यहाँ नहीं रह सकते।

सरस्वती—मैं आपसे निवेदन करना चाहती हूँ कि आर्यों पर शीघ्र ही भयंकर संकट आने वाला है। दास दानवों राक्षसों से मिल गये हैं। वे हमको यहाँ से हटाने का उद्योग बड़ी तत्परता से कर रहे हैं।

श्रद्धा—यज्ञ करो। यज्ञ से देवता प्रसन्न होकर हमारी रक्षा करेंगे।

सब—ठीक तो है। हम लोगों को यज्ञ का प्रचार करना चाहिए। श्रद्धा ठीक कहती है।

सरस्वती—'यज्ञेन यज्ञमयजंत देवा' तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्। देवताओं ने भी यज्ञ ही किये वही मुख्य धर्म था।

वसिष्ठ—हम मंत्रों द्वारा शत्रुओं का नाश करेंगे।

अत्रि—देवता प्रसन्न होकर हमको बल देते हैं। उसका प्रयोग तो हमको करना ही होगा।

कश्यप—जिस प्रकार सूर्य अन्धकार का नाश करते हैं उसी प्रकार वेद द्वारा प्राप्त शक्ति से हम राक्षसों का नाश कर देंगे।

अगस्त्य—वर्ण-व्यवस्था वेद प्रतिपादित होती हुई भी किसी के लिए बन्धन नहीं हो सकती। प्रत्येक व्यक्ति मोक्ष चाहता है। मोक्ष का अधिकारी केवल ब्राह्मण है। फिर कौन क्षत्रिय, वैश्य होना स्वीकार करेगा?

अंगिरा—किन्तु सबके चाहने पर भी सब व्यक्ति ब्राह्मणत्व को प्राप्त

नहीं कर सकते । जिसमें भौतिक विकास, आत्मिक चमत्कार अधिक होगा वही आदर्श बनेगा न ?

वामदेव—मैं आत्मा को ही नहीं मानता । मैं बुद्धि पर विश्वास करता हूँ ।

वत्सामय—( हँसकर ) तुम तो गर्भ से ही नहीं निकलना चाहते थे तुम्हारी तो बात ही विचित्र है वामदेव ।

अपाला—यह व्यक्तिगत आक्षेप है ।

घोषा—किन्तु यह कोई बुरी बात नहीं है ।

विश्ववारा—मूल वस्तु पर विचार होना चाहिए ।

मनु—आप लोग ठीक कह रहे हैं । मेरा सोचना व्यर्थ है । समय अपने आप व्यवस्था का निर्माण करेगा । और यह व्यवस्था हमारे एक बार पतन के पश्चात् होगी, ऐसा मुझे प्रतीत होता है ।

सब—पतन के पश्चात् ! यह क्या कहा आपने ?

मनु—वह समय दूर नहीं है जब आपको बाध्य होकर यह स्वीकार करना पड़ेगा ।

इन्द्र—शत्रु से आहत पराजित होकर ।

श्रद्धा—हम लोग यज्ञ करेंगे तो यह कैसे सम्भव है ?

यशस्वी—देवता हमारी रक्षा करें ।

वशिष्ठ—हम तो समझते थे इस यज्ञ में दक्षिणा के सम्बन्ध में कोई व्यवस्था होगी कि किस पुरोहित को कितनी दक्षिणा मिले ।

अमित—निश्चय उसी बात का होना चाहिए ।

विश्वामित्र—लोभी व्यक्ति ब्राह्मण नहीं हो सकते ।

वशिष्ठ—[illegible] करके जीवन यापन करने वाले भी ।

अमित—हत्यारों को कभी किसी ने ब्राह्मण नहीं बनाया ।

विश्वामित्र—जिसकी आत्मा उन्नत नहीं, जो लोभी है, जो दक्षिणा के लिए दूसरे के मंडप में जाकर यज्ञ करा सकता है उसकी हत्या करने में पाप नहीं है ।

वसिष्ठ—चुप रहो।

विश्वामित्र—नरपशु!

वसिष्ठ—( उठकर ) तुमने मेरे पुत्र की हत्या कराने का यत्न किया। तुम ब्राह्मण नहीं हो सकते।

विश्वामित्र—तुम क्रोधी हो। तुमने शाप देकर मेरे वंश के एक मनुष्य के दस पुत्रों को मार दिया। तुम ब्राह्मण कैसे? क्रोधी ब्राह्मण नहीं हो सकते। तुम शत्रु ।

वसिष्ठ—देखो चुप रहो, नहीं तो इसका फल भोगना होगा।

मनु—( हाथ जोड़कर ) यह व्यक्तिगत राग-द्वेष का समय नहीं है। इस समय हमें दासों, दानवों से युद्ध के लिये उद्यत रहना चाहिये। यदि आप लोगों को यह व्यवस्था स्वीकार नहीं है तो मुझे कुछ भी नहीं कहना।

कुछ—सर्वथा स्वीकार नहीं है मनु। और कोई बात करो।

वामदेव—यह स्वाभाविक बात है कि जब तक किसी वस्तु की आवश्यकता नहीं प्रतीत होती तब तक उसके अच्छे होते हुए भी उसे स्वीकार नहीं किया जा सकता।

अगस्त्य—इसमें कोई सन्देह नहीं कि मनु की यह व्यवस्था उचित है।

विश्वामित्र—तो स्वीकार क्यों नहीं करते?

अगस्त्य—अभी आवश्यकता नहीं प्रतीत हुई पुत्र? आवश्यकता होते ही यह स्वीकार्य होगी। मैं साफ देख रहा हूँ। यदि यह सब लोग स्वीकार कर लें तो भी उसका महत्व तो समय पर ही प्रतीत होगा।

मनु—आप सत्य कहते हैं मुनिवर।

अत्रि—समय आने पर ही कवल यज्ञ को प्रधान मानकर व्यवस्था को भंग करनेवाले आर्यों को इसकी आवश्यकता होगी। तभी उसका महत्व प्रतीत होगा।

इन्द्र—यह तो जान बूझ कर अग्नि में गिरना हुआ। मान लीजिये अभी शत्रु हम सब पर आक्रमण कर दे तो हम किस प्रकार अपनी रक्षा करेंगे?

एक—जैसे अब तक करते आये हैं। अब तक ही हम कौन दासों से पराजित हुए हैं जो आज होंगे।

दूसरा—दास हमारे सामने कभी लड़े भी हैं जो अब लड़ेंगे!

तीसरा—वे तो आर्यों की सेवा के लिये हैं।

एक—हम अपनी रक्षा आप करेंगे आप चिन्ता न कीजिये।

सरस्वती—देवता हमारी रक्षा करेंगे मनु? तुम चिन्ता क्यों करते हो।

श्रद्धा—न जाने क्यों प्रारम्भ से मनु जीवन नहीं बिताना चाहते। देख लिया इन्द्र सरस्वती अपनी बुद्धि का फल? मानो अब भी कुछ नहीं हुआ है। हा कल की बातें मुझे अच्छी लगीं।

सरस्वती—कल भी सहन ?

[ बालक कोलाहल करते आते हैं। दैत्य राक्षस दानव दस्यु आ रहे हैं। सब आश्चर्य-चकित हो जाते हैं। अपनी-अपनी धनुषबाणें सँभालकर खड़े हो जाते हैं। इतने में एक बाण आकर एक व्यक्ति के लगता है वह 'हाय' करके गिर जाता है। सब लोग 'चलो युद्ध करें चलो युद्ध करें' कहते हुए दौड़ पड़ते हैं। राक्षसों दानवों दस्युओं से युद्ध होता है? आश्रम रिक्त हो जाता है। नेपथ्य से हाय हाय मारो काटो तथा अट्टहास का शब्द सुनाई देता है। अंधेरा छा जाता है। कभी स्त्रियों की आवाज आती है। कभी पुरुषों के चीत्कार कभी बालकों के स्वर। घावों के कराहने की प्रतिध्वनि। शस्त्रों के खट-खट करके चलने का स्वर। भागो दौड़ो बचो। अरे तुम कहाँ हो? वशिष्ठ तुम कहाँ हो? देवता तुम्हारी रक्षा करें। मनु तुम कहाँ हो? देवता तुम्हारी रक्षा करें। ध्वनि मिश्रित भिन्न भिन्न स्वर सुनाई पड़ते हैं। इसी गड़बड़ी से मनु के दस पुत्र युद्ध-सामग्री से सम्पन्न होकर आते हैं। ]

मनु के पुत्र—पिता हम लोग युद्ध करेंगे। हम इस प्रकार आर्यों का विनाश नहीं देख सकते। हमें आज्ञा दीजिये। आपने हमें युद्ध शिक्षा दी है हम युद्ध करेंगे।

कुछ लोग—हमको युद्ध की आज्ञा दीजिये ।

मनु—हाँ, युद्ध करो । शत्रु का आक्रमण मुझे स्पष्ट दिखाई दे रहा है ।

[ नेपथ्य में लोग भागते दिखाई पड़ते हैं । गायें भा रही हैं । बालक बूढ़ा जवान, युवतियाँ दौड़ रही हैं । कुछ चलते चलते गिर जाते हैं । फिर उठकर चलने लगते हैं । चीत्कार कोलाहल अट्टहास फिर मार-काट की ध्वनि सुनाई दे रही है । कभी राक्षसों और कभी दस्युओं के पक्ष की आवाज । बड़ी देर तक नेपथ्य में गड़बड़ी रहती है । कुछ लोग रंगभूमि से भागते कुछ क्षत-विक्षत दीख पड़ते हैं । उसी समय पर्दा गिरता है ]

## पाँचवाँ दृश्य

( दो मास के पश्चात )

[ वासुकि भिन्न तथा अन्य कई दस्यु कुछ राक्षसों के साथ चन्द्रमा की किरणों से प्रकाशित नदी के किनारे बैठे हैं । बालू रेत के कण उस प्रकाश में चमचमा रहे हैं । दो ओर मनुष्य की मज्जा से दीप्त दो बड़ी मशालें जल रही हैं । उनके सामने मद्य आचमन रखा है । मद्य-पुटों में लोग मदिरा डालकर पी रहे हैं । सामने कुछ नर्तकियाँ नाच रही हैं । वे कभी दस्युओं और कभी राक्षसों को मद पिलाती हैं । नृत्य नहीं नृत्त है जिसमें गायन नहीं है । केवल भाव-भंगी है । मद अट्टहास-विलास हस्त चालन पद-गति कभी-कभी मनमानी मुद्राएँ उनके सामने कर देते हैं । कभी मतवाले मद पीने लगते हैं । स्त्रियाँ बैठ जाती हैं । हाँ नर्तन के साथ साथ बंसी भी बजती है । कुछ लोग मनुष्य कपाल लेकर उनमें से घन घने स्वर निकालते हैं । कुछ हाथों की तालियों द्वारा अपनी मस्ती तथा पद् गति से ध्वनि मिला रहे हैं । धीरे धीरे सब शान्त हो जाता है । केवल वासुकि और भिन्न सचेत हैं तथा कुछ दस्यु लोग भी । ]

वासुकि—अन्त में हमारा प्रयत्न सफल हो ही गया । आर्यों को हमने इस भूमि से निकाल दिया । हमने कितने आर्यों का वध किया होगा भिन्न !

सिम्न—लगभग पचास स्त्री-पुरुष । शेष भाग गये ।

वासुकि—आज मैं कितना प्रसन्न हूँ यह कि मेरे देश से आर्य लोग निकल गये ।

सिम्न—निकल गये या निकाल दिये गये ?

वासुकि—यही आशय है । किन्तु इन राक्षसों का भी विश्वास नहीं है ।

सिम्न—इसकी तुम चिन्ता मत करो । इन लोगों का ध्येय किसी भूमि पर अधिकार जमाना नहीं है । इनको तो भोजन चाहिये ।

एक—भोजन और स्त्री के अतिरिक्त ये किसी की चिन्ता नहीं करते । ऐसी जाति कभी जीवित नहीं रह सकती जिसके जीवन का और उद्देश न हो ।

वासुकि—( अपने अन्य व्यक्तियों से ) तुम इनको उठाकर नदी के तट पर लिये आओ । ( सब उठा उठाकर ले जाते हैं ) कितनी सुन्दर रात्रि है सिम्न ?

सिम्न—हमारे देश की तरह सुमधुर ।

वासुकि—हमको अपनी सेना सदा तैयार रखनी होगी । मेरा विश्वास है आर्य फिर इस भूमि पर आक्रमण करेंगे ।

सिम्न—इतनी शीघ्रता से नहीं । इस समय सिन्धु नद बहुत चढ़ा हुआ है । वे क्या महीनों तक इधर नहीं आ सकते । फिर भी हम लोग सतर्क उनसे युद्ध करने को उद्यत रहेंगे । मैंने प्रबन्ध कर लिया है । दो सहस्र दस्यु सिन्धु के इस तट पर रहेंगे । वे आवश्यकता पड़ने पर न केवल युद्ध ही करेंगे हमको सूचना भी देंगे । उस समय हम लोग इन राक्षसों की सहायता से उन्हें फिर पराजित कर सकेंगे ।

वासुकि—शेष पचास आर्यों को मार क्यों नहीं देते ?

सिम्न—मैं उनको दास बनाऊँगा । इसीलिए उनको तथा उनकी स्त्रियों को जीवित रखा है । मैं स्वयं कुछ आर्य स्त्रियों को अपने लिये रखना चाहता हूँ । उनमें से मैंने कुछ चुन भी ली हैं । वासुकि आर्य-

स्त्रियाँ बड़ी सुन्दर होती हैं।

[ कुछ दस्यु-स्त्रियाँ विलग होकर अंगड़ाई लेती हैं। वासुकि तथा चिल्ल उन्हें उठाकर गोद में बिठा लेते हैं। फिर सब लोग मदिरा पीते हैं। ]

वासुकि—आज कितने आनन्द का दिन है। स्त्रियों को छोड़कर शेष आर्यों को मार देना चाहिए चिल्ल! वे लोग मर मले ही जायें दास बनना स्वीकार नहीं करेंगे।

चिल्ल—सब मार दिया जायगा। ( अंगड़ाई लेता है। )

[ कुछ राक्षसों का प्रवेश ]

एक—ये, ये क्या हो रहा है?

दूसरा—आलिंगन!

तीसरा—मदिरा कहाँ है?

चौथा—हम लोग तो यहीं थे न? बाहर कैसे चले गये?

वासुकि—उकता कदाचित्।

एक—वे आर्य-स्त्रियाँ कहाँ हैं?

दूसरा—दो मैं लूँगा उनको।

तीसरा—मैं भी तो। ( फिर सब मदिरा पीते हैं )

वासुकि—अवश्य, अवश्य।

[ धीरे धीरे प्रकाश कम होता है। अंधकार छा जाता है। इसी समय नेपथ्य से सुनाई देता है 'भाग गये', 'मारो काटो' 'पकड़ो दौड़ो'। एक व्यक्ति आकर समाचार देता है कि कुछ आर्य भाग गये। दौड़कर उधर जाते हैं। ]

राक्षस—भाग गये!

[ जाते जाते हैं ]

वासुकि—( खड़ा होकर ) भाग गये, कैसे भाग गये? जहाँ हों वहाँ से पकड़कर लाओ। सत्य ही हम लोग आर्यों की अपेक्षा निर्बल हैं। यदि राक्षसों का सहयोग न होता तो हम किसी तरह भी उन्हें सिन्धु के

पार न भगा सकते ।

एक—आर्यों से हमारी शत्रुता मिट नहीं सकती वासुकि !

दूसरा—यह तो राक्षसों के सिर पर चढ़कर बाण चलाना हुआ भला, हम कब तक अपनी रक्षा कर सकते हैं ?

चिम्न—तो क्या तुम चाहते हो हम लोग इस प्राप्त विजय को हाथ से यों ही जाने दें ?

तीसरा—किन्तु युद्ध तो व्यर्थ है चिम्न । हम किसी तरह भी उनसे युद्ध नहीं कर सकते, न हमारे पास वैसे अस्त्र हैं न हम युद्ध-कला ही जानते हैं ।

वासुकि—मैंने स्वयं उनके यहाँ रहकर युद्ध-विद्या सीखी है । अब उसी ढंग से मैं दस्युओं को शिक्षा दे रहा हूँ ।

[ बहुत से आर्यों को पकड़कर लाना ]

वासुकि—( पास जाकर ) तुम क्यों भागे ? बोलो ? ( पास से उनकी चिबुक उठाकर ) बोलो !

एक आर्य—कोई व्यक्ति इस अवस्था में रहना स्वीकार न करेगा इसीलिए ।

एक दस्यु—अब ? तय हुआ कि दूसरों को 'दास' बनाने का क्या फल है । अब तुमको हमारी सेवा करनी होगी । नहीं तो तुम्हें मार दिया जायगा ।

दूसरा आर्य—तो मार दो । हम मरने के लिए उद्यत हैं ।

चिम्न—आज सायंकाल तक जो सेवा करना स्वीकार न करें उनको काटकर देवी की बलि दी जायेगी । बोलो, तुम्हें स्वीकार है ?

एक—क्या स्वीकार ?

तीसरा आर्य—मृत्यु ।

एक दस्यु—बलि ।

पहला आर्य—तुम चाहे जो करो । हम लोग इस अवस्था में जीवित नहीं रहना चाहते ।

विम्न—ले जाओ इनको। आज इनकी बलि दी जायगी। इससे पूर्व इन पर नागों को छोड़ो फिर बलि दो।

[ ले जाते हैं फिर कोलाहल ]

विम्न—बड़े दुष्ट हैं ये लोग। यह कैसा कोलाहल है?

वासुकि—(सोचकर) क्या बलि देना इन पर अत्याचार नहीं है? ये लोग तो हम को पकड़कर कभी नहीं मारते!

विम्न—तो यह इनकी निर्बलता है। तुम बीच में मत बोलो। मैं एक-एक को दण्ड दूँगा।

वासुकि—अच्छा यही सही। कदाचित हमारी क्रूरता ही इन्हें भयभीत कर दे।

विम्न—हाँ। जीवन में हमारा कोई शत्रु है तो ये आर्य। हम अब घर पाकर इनके साथ कोई अच्छा व्यवहार नहीं कर सकते। आज, बहुत दिनों के बाद मेरी इच्छा पूर्ण हुई है वासुकि!

[ कोलाहल बढ़ता है। मारकाट की ध्वनि सुनाई देती है। कुछ लोग घबराए-से आते हैं। ]

वासुकि—क्या हुआ?

एक व्यक्ति—उन्होंने बड़ा भयंकर आक्रमण कर डाला। मार्ग में ही उन्होंने कुछ दस्युओं पर आक्रमण किया। कुछ लड़कर मारे गये, शेष भाग गये।

विम्न—( क्रोध से ) मैं देखता हूँ।

वासुकि—चलो मैं भी चलूँ।

विम्न—मैं शत्रु के साथ सहानुभूतिपूर्ण व्यवहार करना मूर्खता समझता हूँ, वासुकि!

वासुकि—बात यह है, हम लोग द्वेषवश आर्यों को भले ही बुरा समझें, वस्तुत उनका व्यवहार हमारे प्रति बुरा कभी नहीं हुआ। किंतु मैंने जो उनसे युद्ध किया वह केवल जाति और देश की स्वतन्त्रता के लिए था।

सुद्युम्न—अन्त में वही हुआ जो मैं कहती थी। हम लोग पराजित हो गये।

सारस्वती—विश्व की सर्व-प्रथम बुद्धिमान यह आर्य-जाति इतनी अदूरदर्शी होगी इसका मुझे विश्वास नहीं था। (सामने की ओर देखकर) देखो, ये कौन लोग आ रहे हैं?

सुद्युम्न—(उधर ही देखकर) हां, कदाचित आर्यों का कोई दल होगा। इधर हम लोग पराजित होकर पीछे हट रहे हैं। उधर ये लोग आगे बढ़ रहे हैं। इस उपत्यका में इतना स्थान नहीं कि बहुत व्यक्ति टिक सकें। ऊपर पर्वतमाला, सामने नदी, थोड़ी-सी भूमि। कहाँ तक लोग बस सकते हैं!

सारस्वती—मुझे तो दुख इस बात का है कि गोत्र-पुरुषों को मनु की बात न मानने के कारण ही दासों से पराजित होना पड़ा है। स्वयं पिता ने युद्ध से पूर्व प्रत्येक गोत्र के प्रतिनिधि को दासों के षड्यन्त्र के सम्बन्ध में बताया था।

सुद्युम्न—मैं इससे उदास नहीं हूँ सारस्वती। मैं इन आने वाले आर्यों के द्वारा कथा के पश्चात् युद्धोद्योग करूँगी। मेरे जीवन का ध्येय यही है।

सारस्वती—मैं मनु से मिलना चाहती हूँ। मैं उनसे मिलूँगी। मुझे अद्धा का बड़ा दुख है इडा बहन!

इडा—(आँसू पोंछकर) माँ को इस पराजय का बहुत दुख हुआ।

सारस्वती—पर यह हुआ कैसे? क्या हम इतनी दूर आकर भी सुरक्षित नहीं हैं। देखो, वे लोग आ गये। (आर्यों का एक दल आकर विश्राम करता है। सारस्वती और इडा छिप जाती हैं) देखो ये क्या करते हैं!

एक—कदाचित इससे पूर्व भी कुछ लोग यहाँ ठहरे हैं।

दूसरा—हाँ, और क्या, किन्तु यह स्थान तो बहुत संकुचित है! हम

लोग यहाँ कैसे रह सकते हैं ?

तीसरा—अरे, इसके आगे ही तो सिंधु नदी है। उसके पश्चात् स्वर्ग-ही-स्वर्ग है। देखते जाओ। कितना रमणीक स्थान है।

चौथा—मैंने सुना है जैसे ही जैसे हम आगे बढ़ेंगे वैसे ही इस भूमि की सुन्दरता भी बढ़ती जायगी।

पहला—और क्या ? हमारी जाति के बहुत से लोग वर्षों से इसी दिशा में बढ़ते आ रहे हैं। मैंने मनन्न वर्ग के व्यक्तियों से सुना था। देखो यहाँ कहीं जल है ? तृषा लग रही है।

दूसरा—भोजन का भी प्रबन्ध करना होगा। यहाँ तो कोई पशु पक्षी भी नहीं दिखाई देता।

तीसरा—आगे नदी दिखाई देती है। चलो तट पर ही क्यों न बैठा जाय।

दूसरा—हाँ, है तो ठीक। चलो चलें। वह तो (पीछे की ओर देखकर) देखो, पानी का फुहार है। वहाँ भला क्या मिलेगा !

[ सब सामान उठाकर चल देते हैं। सुषुम्न सरस्वती का प्रवेश होता ]

सुषुम्न—आप लोग कहाँ जा रहे हैं ?

एक आर्य—जा रहे हैं इतना जानते हैं। अभी कहीं का निश्चय नहीं। क्योंकि आगे का स्थान अज्ञात है।

एक स्त्री—तुम कितने सुन्दर हो। तुम्हारा नाम क्या है ? देखो, इसको तृषा लग रही है। यहाँ कहीं जल होगा।

सरस्वती—आप लोग आर्य हैं न ? जल इस स्थान से थोपटी के मध्य पर मिलेगा ? यहाँ सिन्धु-नद बह रहा है। वहाँ बहुत से आम लोग निवास करते हैं।

सुषुम्न—आपको मार्ग में कोई कष्ट तो नहीं हुआ ?

एक आर्य—कष्ट, कैसा कष्ट, न जाने कितने समय से ऐसे ही चल रहे हैं। हम लोगों के वर्ग में तीन सौ व्यक्ति हैं। कुछ आगे निकल गये,

कुछ पीछे आ रहे हैं। चलो भाई, तृषा लग रही है। इस देश में आते ही तृषा भी लगी। बड़ा उष्ण देश है।

सरस्वती—तुम कितनी सुन्दर हो युवती ?

दूसरा—(हँसकर) चलो चलो, हम भी क्या कम सुन्दर हैं ? आप लोग क्या नहीं ठहरेंगे ? देखिये, हमारे गोत्र के प्रमुख आ रहे हैं। उनसे कह दीजियेगा कि हम लोग सिन्धु-तट पर एकत्र होंगे। तृषा लग रही है भाई, यदि कष्ट न हो तो आप ही हम लोगों को चलकर वह स्थान बता दीजिये।

सुद्युम्न—सरस्वती, तुम इन्हें ले जाओ। सिन्धु के तट पर ठहराना।

[ चलते-चलते ठहरकर ]

युवती—युवक, क्या तुम इसी देश के रहनेवाले हो ?

सुद्युम्न—नहीं, देवी हम लोग भी आर्य हैं ! हम लोग बहुत वर्ष हुए इसी मार्ग से आये थे। आज हम पराजित हैं !

[ सब लौटकर ]

सब—पराजित, तुम लोग किससे पराजित हो गये ?

युवती—पराजितों को मैं नहीं चाहती। चलो भाई, चलें।

सुद्युम्न—इस देश में एक जाति रहती है। उसी ने हमें पराजित किया है।

एक—किन्तु आर्य तो कभी पराजित हुए हों, ऐसा नहीं सुना, तुम आर्य न होगे। चलो।

दूसरा—हमको पराजित करनेवाली कोई जाति संसार में है क्या ?

सुद्युम्न—हम आर्य हैं, किन्तु संगठित न होने के कारण पराजित हुए।

तीसरा—तो संगठित क्यों न हुए ?

सरस्वती—यह तुम्हें सिन्धु के तट पर आर्यों से ज्ञात होगा।

सब—तो हम लोग आगे न जायँगे। पराजित जाति से मिलना भी अपमानजनक है। चलो लौट चलें।

मानवती—यह कायरता है। क्या तुम लोग भयभीत हो गये !

सब—नहीं यह बात नहीं है। हमने तो सुना सबसे बुद्धिमान् ऋषि मनु इधर रहते हैं। इसी कारण हम उधर आ रहे हैं। क्या उन्होंने तुम्हारी कोई सहायता नहीं की !

मानवती—आप लोग चलिये, पिता मनु वहीं हैं। तुम भी चलो न सुषुम्न !

सुषुम्न—मुझे एकान्त चाहिए। मैं यहाँ थोड़ी देर रहूँगा। इसके अतिरिक्त इस समूह के प्रमुख को मार्ग दिखाऊँगा। तुम चलो। ( सब चले जाते हैं ) ये लोग कितने रक्तपाती हैं, फिर भी। इन भावों की सहायता से फिर आक्रमण करने का है। अब मेरा ध्येय भी कितनी सुन्दर है। कितनी रम्य। हमारे पराजित होने पर म

सुनकर कहने लगी, मैं तुमसे नहीं चाहती (ऊपर चाँदी की ओर देखकर

कदाचित्—उस दल के लोग आ रहे हैं।

[ आगे-आगे एक तेजस्वी पुरुष। उसके पीछे नर-नारी चले आता आ रहा है। सब लोग आकर उसी स्थान पर डेरा डाल देते हैं ]

पुष—( सुषुम्न को देखकर ) ए भाई, सुनो तो।

सुषुम्न—( उस तेजस्वी पुरुष को देखकर आप-सी हँसी हुई ) क्या है !

पुष—इधर आओ, तनिक हमारी बात तो सुनो !

सुषुम्न—कहो न ! वहीं से कह दो।

पुष—देखो, मैं कहता हूँ तनिक इधर आओ।

सुषुम्न—मैं वहाँ नहीं आ सकता।

पुष—ऐसा शब्द तो आज मैं प्रथम बार सुन रहा हूँ।

सुषुम्न—मैं भी तुम्हारे जैसे उद्धत पुरुष को प्रथम बार ही देख रहा हूँ।

एक—मूर्ख दिखाई देता है। अरे ये हमारे प्रमुख हैं। य हमारी बात न मानोगे तो दण्ड मिलेगा।

सुद्युम्न—तुम्हारे आश्रम हैं, मेरे तो नहीं।

बुध—( पास आकर उसके कंधे पर हाथ रखकर ) युवक, तुम जानते हो तुम किससे बातें कर रहे हो ? इसमें सन्देह नहीं, यह तुम नहीं तुम्हारा सौन्दर्य है जिसने तुमको इतना उद्धत बना दिया है। सुन्दर युवक, तुम कहां रहते हो ?

सुद्युम्न—( कंधे से हाथ झटककर ) दूर खड़े होकर बातें कीजिये महाशय !

एक आर्य—आर्य, यह पुरुष बड़ा अभद्र है।

दूसरा—मुझे तो यह पुरुष ही नहीं ज्ञात होता।

तीसरा—अरे भाई, बालना कोई अपराध है क्या ?

सुनृता—( आगे बढ़कर ) ओह इतने सुन्दर हो तुम ! आर्य, मैं इनसे विवाह करूँगी।

सुद्युम्न—मैं किसी स्त्री से विवाह नहीं कर सकता।

सुनृता—(भाई बुध से) अग्रज, इनको समझाओ। मैं अवश्य इनसे विवाह करूँगी। युवक देखो, मैं कितनी सुन्दर हूँ। ये मेरे भाई हैं। इस संपूर्ण वर्ग के स्वामी। अग्रज, इन्हें समझाओ।

सुद्युम्न—देवी मैं तुमसे विवाह नहीं कर सकता।

सुनृता—( पास आकर ) क्यों ?

बुध—कितने सुन्दर हो तुम ? अच्छा जाने दो। हम तुम मित्र हैं। यह बताओ तुम कहां रहते हो ?

सुद्युम्न—इस स्थान से कुछ दूर, सिन्धु के तट पर।

बुध—क्या मनु भी वहां हैं। हम लोग उनके दर्शन करने जा रहे हैं।

सद्युम्न—क्यों ?

सुनृता—अरे, तुम इतना भी नहीं जानते। मनु संसार के सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति हैं। हम लोग उन्हीं के पास जा रहे हैं।

सुद्युम्न—मनु किस बात में श्रेष्ठ हैं यह मैं नहीं जानता। यहां तो सभी मनु हैं।

सुनृता—उन्होंने अग्नि को संसार में प्रकट किया। उन्होंने हम सब को चिन्तन करने का मार्ग दिखाया। विवेक उत्पन्न करके मनुष्य को मनुष्य बनाया।

बुध—इसके अतिरिक्त जब संपूर्ण संसार जलमग्न हो गया था तब उन्होंने मनुष्य-जाति का निर्माण किया। हम सब लोग उन्हीं के द्वारा इतना कुछ सीख सके हैं।

सुद्युम्न—(प्रसन्न होकर) मनु आजकल बहुत चिंतित हैं। यहां के आर्यों ने उनका कहना न माना। दासों राक्षसों से युद्ध करने के लिए संगठित न हुए इस कारण पराजित हो गये। और पंचनद देश से भगाये जाकर आज वे इस पार फिर लौट आये हैं।

बुध—हां, ऐसा। मनु का कहना उन्होंने क्यों न माना? संगठन ही तो शक्ति है। क्या आगे दास-जाति रहती है?

सुद्युम्न—सिन्धु के उस पार दासों और दानवों के निवास-स्थान हैं।

बुध—किन्तु आर्य मनु उन्हें समझा तो सकते थे। इस समय मनु क्या हैं?

सुद्युम्न—तप कर रहे हैं।

सुनृता—यह तो बहुत बुरा हुआ आर्य कि आर्य लोग पराजित होकर सिन्धु के तट पर लौट आये? आप तो इन आर्यों की बड़ी प्रशंसा करते थे। क्या ऐसे आर्यों में हमको रहना होगा?

बुध—न जाने, यह क्या मेरा भ्रम था। यदि ऐसा है तो मुझे बड़ा दुःख है आर्य!

सुद्युम्न—किन्तु इससे मुझे कोई दुःख नहीं है। जो गिरते हैं वे ही चलना सीखते हैं आर्य।

बुध—यह तो ठीक है।

बुध—सुना उनकी बहुत सी सन्तानों में एक पुत्री इला है। वह बहुत बुद्धिमती है।

सुद्युम्न—( निसंकोच होकर ) होगी, यदि वह बुद्धिमती होती तो

आर्यों की यह पराजय न होती।

मनु—जहां संगठन की आवश्यकता हो वहां एक बुद्धिमान् कुछ भी नहीं कर सकता। इड़ा क्या है? मैं उनसे मिलूँगा।

सुषुम्न—इड़ा तनिक भी समझदार नहीं है।

बुध—किन्तु वह तो बड़ी सुन्दरी है।

सुषुम्न—मुझे तो ऐसा कभी ज्ञात नहीं हुआ। आप उससे मिलकर क्या करेंगे?

ममता—युवक, क्या सिन्धु-तट के आर्य सब तुम्हारी तरह सुन्दर हैं?

मनु—तुम पहले मेरी बात का उत्तर दो। क्या मैं उससे मिल सकता हूं?

सुनृता—तुम पहले मेरी बात का उत्तर दो युवक।

बुध—मैंने इड़ा की बड़ी प्रशंसा सुनी है।

सुषुम्न—वह बड़ी कर्कशा है। कठोर है। अभद्र है।

बुध—(सोचकर) किन्तु एक बार देखना तो होगा ही।

सुनृता—चलो आर्य, चलें। यहां से कितनी दूर होगा वह प्रदेश?

सुषुम्न—पास ही।

मनु—चलिये आर्य, विलम्ब हो रहा है। प्रातःकाल से कुछ भी भोजन नहीं किया।

[ सब चलने की तैयारी करते हैं। केवल सुषुम्न रह जाता है ]

मनु—(सुषुम्न को देखकर) क्या तुम सिन्धु-तट पर नहीं चलोगे?

सुनृता—चलो न? देखो, कैसा प्रदेश है।

सुषुम्न—(बुध से) आपका क्या नाम है?

बुध—नाम बुध।

सुषुम्न—सुन्दर नाम है। क्या आप इड़ा से मिलना चाहते हैं?

बुध—हां, क्या मैं उस आर्या से मिल सकूँगा? यदि तुम उनसे मिला दो तो बड़ी दया हो। (सुषुम्न के कन्धे पर हाथ रख देता

है। इला को रोमांच होता है) है, तुम कांप क्यों रहे हो ?

सुद्युम्न—यों ही।

बुध—तुम बहुत सुन्दर हो युवक। मेरी बहन सू ता से क्यों विवाह नहीं कर लेते ? तुमने विवाह तो अभी नहीं किया है न ?

सुद्युम्न—नहीं। किन्तु मैं अभी किसी से विवाह नहीं कर सकता।

बुध—क्यों, देखो वह तुम्हें देखते ही प्रेम करने लगी है।

सूनृता—इसलिये विलम्ब हो रहा है। आह यह प्रदेश कितना सुन्दर है सुन्दर युवक !

बुध—पुरुष भी कम सुन्दर नहीं है। मैंने तुम्हारा-देखा कोई सुन्दर पुरुष नहीं देखा, तुम्हारा नाम क्या है ?

सुद्युम्न—सुद्युम्न।

बुध—सुद्युम्न।

[ सूनृता अतृप्त नेत्रों से सुद्युम्न को देखती रहती है ]

सुद्युम्न—चलो, चलो। रात्रि हो रही है।

[ सब चले जाते हैं ]

## दूसरा दृश्य

( समय—प्रातःकाल )

[ बुध अपने वर्ग के साथ सिन्धु-तट पर। सूनृता उसके साथ है। साधारण मार्ग। दोनों ओर कुटीर बने हैं। लोग आ-जा रहे हैं। दोनों कोने-कोने से सब लोगों को देख रहे हैं। ]

सूनृता—वे अभी तक नहीं आये। बहुत विलम्ब हो चुका है।

बुध—आ तो जाना चाहिए। यद्यपि उन्होंने रात्रि को चलते समय मुझ से कहा था कि मैं यत्न करूँगा कि आपको मनु के दर्शन हो जायँ। प्रातःकाल हो चुका। उनके दर्शन नहीं हो रहे हैं।

सूनृता—जब से मैंने सुद्युम्न को देखा है, उन्हें मैं विस्मृत नहीं कर पा रही हूँ, भाई।

बुध—न जाने क्या आकर्षण है उस व्यक्ति में। भोला मुख, अंत-र्भेदी विशाल नेत्र, मुख के शोभा के साथ ज्ञान जैसे बिखर रहा हो। (एक व्यक्ति को पास से जाते देखकर) आपसे    आपसे एक बात पूछनी है।

व्यक्ति—कहिये।

बुध—आप सुद्युम्न को जानते हैं?

व्यक्ति—(आश्चर्य से) सुद्युम्न कौन, यहां कोई भी सुद्युम्न है ऐसा मुझे ज्ञात नहीं है। (ध्यान से देखकर) आप क्या कल ही उत्तरापथ से पधारे हैं?

बुध—जी।

व्यक्ति—क्षमा कीजिये, मैं नहीं जानता। (चला जाता है)

बुध—लोग सुद्युम्न जैसे तेजस्वी युवक को नहीं जानते। आश्चर्य है।

[एक अन्य व्यक्ति आता है। आगे बढ़कर]

आप, आप सुद्युम्न को जानते हैं? मैं कल ही उत्तरापथ से आया हूँ। उनसे मिलना चाहता हूँ।

२ व्यक्ति—अच्छा आप ही उत्तरापथ से पधारे हैं। यह बहुत अच्छा हुआ। प्रातःसेवन तो कर लिया होगा। नहीं किया तो कर लीजिये। मैं अत्रि के गोत्र में रहता हूँ। नमस्कार।

बुध—आप सुद्युम्न नाम के किसी व्यक्ति को जानते हैं?

३ व्यक्ति—(एक और बालक को बुलाकर) यहां कोई सुद्युम्न हो तो इन्हें बता दो। (बुध से) मैं मंत्र-रचना के अतिरिक्त कुछ नहीं जानता। (चला जाता है)

बालक—सुद्युम्न को मैं बुला देता हूँ। आप ठहरिये। (दौड़ जाता है)

बुध—सूनृत, कितने मग्न हैं ये लोग। हम लोग तो इनके सम्मुख असभ्य हैं। यह प्रातःसवन क्या होता है?

सुनृता—जानती तो मैं भी नहीं।

बुध—(एक व्यक्ति से) प्रातःसवन क्या होता है महाशय?

व्यक्ति—(आश्चर्य से) आप प्रातःसेवन भी नहीं जानते ! आप कहाँ रहते हैं ?

बुध—हम लोग उत्तरापथ से चले आये हैं, और तीन सौ व्यक्ति।

व्यक्ति—आप आर्य मनु से मिलिये वे बतायेंगे। हम लोग प्रातःकाल उठकर जो यज्ञ किया करते हैं उसे प्रातःसेवन कहते हैं। (चला जाता है)

बुध—यह क्या समझा ?

सुगृता—न जाने। कहीं यह धूम तो नहीं। देखती हूँ, सब लोग अग्नि जलाकर कुछ बोल रहे हैं। चारों ओर विचित्र दृश्य है भाई !

(बालक एक व्यक्ति को लेकर आता है।)

बालक—ये आ गये।

बुध—आपका नाम—नहीं आप नहीं हैं। ये नहीं हैं भाई।

आगन्तुक—क्या नहीं है।

बुध—आपका नाम सुद्युम्न नहीं है।

आगन्तुक—जी। वस्तुतः पहले मेरा इला है किन्तु मैंने नाम परिवर्तन करने का निश्चय कर लिया है। सोचता हूँ प्रद्युम्न रखूँ अथवा सुद्युम्न। यही बात मैंने इस बालक से कहा था। तो आपको मेरा कौनसा नाम ठीक ज्ञात होता है ! देखिये, जो आप कहेंगे वही नाम मैं रख लूँगा।

बुध—क्या तुम आर्य हो ?

आगन्तुक—मैं दस्यु हूँ। मुझे आर्यों के साथ रहना प्रिय है, इस लिए मैं युद्ध के समय इन्हीं के साथ चला आया। हाँ तो आप क्या निश्चय करते हैं ?

बुध—(हँसकर) नहीं आप जाइये।

सुगृता—(बालक से) सुद्युम्न कोई नहीं है क्या ?

आगन्तुक—यदि इससे आपका कोई कार्य सिद्ध होता हो तो मैं सुद्युम्न नाम रख लूँगा। यदि आपको कष्ट न हो तो अवश्य परामर्श दीजिये।

सुगृता—( एक व्यक्ति को आते देखकर ) देखो, ये हैं सुद्युम्न !

मैं बुलाती हूँ। (दौड़कर बुलाती है। वह चकित आता है।) आर्य, आप ही सुद्युम्न हैं न?

बुध—(पास आकर) कहो सुद्युम्न, मैं कब से तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहा हूँ!

सुनृता—(हँसकर) तुम तो आर्य हो न! इतना विलम्ब क्यों कर दिया!

आगंतुक—कैसा विलम्ब?

बुध—कदाचित् प्रातःकाल के समय उत्तरापथ के द्वार पर हम लोगों का मिलना तो आप भूले न होंगे।

सुनृता—आर्य तो इतनी शीघ्र भूलने वाले नहीं होते!

आगंतुक—महाराज, मुझे क्षमा कीजिये। मैं आपको पहचान नहीं रहा हूँ। आज प्रातःकाल मैंने आपको नहीं देखा, यह मैं विश्वासपूर्वक कह सकता हूँ।

बुध—मेरा नाम बुध है।

सुनृता—मेरा नाम सुनृता। हम कल ही उत्तरापथ से यहाँ आए हैं।

आगंतुक—मैं आप दोनों का अभिवादन करता हूँ। मेरा नाम शर्याति है।

सुनृता—शर्याति, सुद्युम्न कहाँ है?

शर्याति—मैं सुद्युम्न को नहीं जानता।

सुनृता—आप सुद्युम्न को अवश्य जानते हैं। आप ही की तरह तो हैं वे।

बुध—वस्तुतः आप जैसे।

शर्याति—(आश्चर्य से) आपको भ्रम हुआ है। कहीं आपने मेरे किसी भाई को तो नहीं देखा?

सुनृता—हाँ, हाँ, हो सकता है।

शर्याति—किन्तु सुद्युम्न तो उनमें से किसी का नाम नहीं है। मैं आर्य मनु का पुत्र हूँ।

बुध—मैं आज मनु से मिलना चाहता हूँ।

शर्याति—किन्तु वे इस समय समाधिस्थ हैं। आज सायंकाल को मिल सकेंगे।

सुभ्रुवा—शर्याति, सुद्युम्न बहुत सुन्दर युवक हैं?

शर्याति—आप कहाँ ठहरे हैं? मैं सायंकाल आपको पिता मनु से मिला दूँगा। अब आज्ञा दीजिये (सुभ्रुवा को सतृष्ण नेत्रों से देखता है)

बुध—(स्वगत में) आश्चर्य है लोग सुद्युम्न को नहीं जानते। अस्तु, सायंकाल हम लोग आज मनु से मिलने को उत्सुक रहेंगे।

शर्याति—(जाते-जाते लौटकर) आपका नाम?

बुध—बुध।

शर्याति—ये क्या आपकी भगिनी हैं?

सुभ्रुवा—इनके पिता ने मेरा पालन-पोषण किया है। मैं इनको अप भाई मानती हूँ। हम दोनों एक ही गोत्र के हैं।

शर्याति—ठीक है। अच्छा मैं सायंकाल के समय आऊँगा।

[ चला जाता है। एक और व्यक्ति का प्रवेश ]

व्यक्ति—( उन्हें सीधी देखकर ) सुनिये, आपका नाम आर्य बुध है न?

बुध—( लौटकर ) हाँ, हाँ कहिये।

व्यक्ति—आपको यहाँ किसी प्रकार कष्ट तो नहीं है?

बुध—नहीं, किसी प्रकार का कष्ट नहीं है। प्रातःकाल होते-होते सम्पूर्ण आवश्यक सामग्री कुछ व्यक्ति आकर रख गये। आपको किसने भेजा है?

व्यक्ति—इन गोत्रों के व्यक्तियों की आवश्यकता को ध्यान में रखता हूँ।

[ आकृति से सुद्युम्न को पहचानकर ]

बुध—क्या आपका नाम मैं पूछ सकता हूँ?

व्यक्ति—मेरा नाम इक्ष्वाकु है। मैं आर्य मनु का पुत्र हूँ।

सूनृता—आपकी आकृति सुद्युम्न से बहुत मिलती है।

इक्ष्वाकु—सुद्युम्न कौन, मैं उन्हें नहीं जानता। आपको और किसी वस्तु की आवश्यकता तो नहीं है?

बुध—नहीं, आपकी कृपा है।

[ इला का प्रवेश ]

इला—भाई, आप यहां हैं! क्या आज वर्गों को युद्धकला का ज्ञान नहीं दिया जायगा?

इक्ष्वाकु—अवश्य।(बुध से) क्या आपके वर्ग में ऐसे व्यक्ति हैं, जो युद्ध विद्या सीखना चाहते हों?

बुध—मैं स्वयं सीखना चाहता हूँ। इसके अतिरिक्त और बहुत से व्यक्ति हैं, जो इस प्रक्रिया में निपुणता प्राप्त करना चाहेंगे। क्यों ऐसी क्या आवश्यकता हो गई, हम सभी लोग साधारणतया युद्ध-विद्या जानते हैं।

इक्ष्वाकु—बात यह है कि इधर अपनी शिथिलता के कारण हम लोग दस्यु, दानवों से पराजित हो गये हैं। इसलिए सिन्धु के इस पार हमको रुकना पड़ा है। अब पूर्ण संगठन के साथ वर्षा के पश्चात् हम लोग शत्रु पर आक्रमण करेंगे। उस कार्य के लिए मैं आर्यों को युद्ध के लिए उद्यत कर रहा हूँ।

सूनृता—हां, यही तो कल आर्य सुद्युम्न ने कहा था।

इक्ष्वाकु—यह आर्य सुद्युम्न कौन हैं?

बुध—न जाने, कल सायंकाल के समय एक सज्जन हमको उत्तरापथ की घाटी के बाहर मिले थे। वे देखने में आप-जैसे ही थे।

इला—क्या नाम बताया था उन्होंने?

बुध—सुद्युम्न। क्या आप जानती हैं सुद्युम्न कौन हैं?

इक्ष्वाकु—सुद्युम्न को हम लोग नहीं जानते।

इला—तो क्या वे कल आपको उत्तरापथ की घाटी के पास मिले थे?

सूनृता—जी। वे ही तो हम लोगों को लेकर यहाँ आये थे।

बुध—आश्चर्य है, न जाने वे कौन थे? (ध्यान से देखता है। इला से)

